छन्द

जेठ आगली परवा देखु, कौन वासरा है यों पेखु । रविवारा अति वड़ वाय । मंगलवारा व्याधि वताय ।

॥ चौपाई ॥

बुधा नाज मँहगा जो करई । शनिवारा परजा परहरई । चन्द्र शुक्र सुर गुरु के वारा । होय तो अन्न भरो संसारा ॥

दो०-जेठ वदी दशमी दिना, जो शनिवारा होइ । पानी होय न धरणि पर, विरला जीवैं कोइ ॥ जेठ उज्यारी तीज दिन, आद्रा रिष वरसंत । जोसी भाषै भड्डरी, दुर्भिक्ष अवशि करन्त ॥ जेठ उज्यारे पक्ष में, आद्रादिक दशरिक्ष । सजल होइ निर्जल कह्यो, निर्जल सजल प्रत्यक्ष ॥ स्वाति विशाषा चित्तरा, जेठ सूखती जाय । पिछला गर्भ गला कह्यो, वनी साख मिट जाय ॥

## ❀ चौपाई ❀

चैतमास जो विजुरी जोवै। भरि वैसाखहिं टेशहिं धोवै॥ जेठ मास जो तपै निराशा। तो जानों वरषा की आशा॥

## * अथ आषाढ़ विचार *

दो०-कृष्ण अषाढ़ी प्रतिपदा, जो अम्बर गर्जंत।
क्षत्री क्षत्री जूझियां, निश्चय काल पड़न्त॥
धुर आषाढ़ी बिज्जुकी, चमक निरन्तर जोय।
सोम सकारो सुरगुरु, तो भारी जल होय॥
धुर अषाढ़ की पंचमी, वादल होय न वीख।
पीव जांय की मालवै, मांगत डोलैं भीख॥
नवैं अषाढ़ैं वादलो, जो गरजे घनघोर।
कहै भड्डरी ज्योतिषी, काल पड़े चहुं ओर।
दशैं अषाढ़ी कृष्ण की, भडरी रोहिणी होय॥
सस्ता धान विकाइसी, हाथ न छूवै कोय॥
सुदी अषाढ़ में बुधको, उदै भयो जो देख।
शुक्र अस्त सावन लखौ, महाकाल अवरेख॥

सुदी अपाढ़ की पंचमी, गरज धमधमी होय।
यों जानौ भड्डरी, मधुरी मेघा होय ॥
सुदी अपाढ़ नौमी दिना, वादर भीना चंद ॥
जान भड्डरी भूमि पर, घनौ होय आनन्द ।
शनि आदित अरु मंगला, जो पौढ़ौ सरराय॥
अन्न जु मँहगो होयसी, जोरी चलसी वाय ।
चित्रा स्वाति विपाखड़ी, जो वरपै आपाढ़ ॥
चालो नरा विदेशड़ा, परि है काल सुगाढ़ ।
आपाढ़ी पूनो दिना, वादल भीनो चन्द ॥
सो भड्डरी जोसी कहै, सकल नरा आनन्द ।
आपाढ़ी पूनों दिना, निर्मल ऊगै चन्द ॥
पीव जाव तुम मालवे, इंठे छै दुख द्वन्द ।
पूर्वापाढ़ा जु तीज दिन, जो होवै बुधवार ।
घर घर होय वधावड़ा, घर घर मंगलचार॥
आपाढ़ी पूनों दिना, गाज वीज वरसन्त ।
नासै लच्छण काल का, आनन्द मानों संत ॥
छन्द-आपाढ़ी पूनों की सांझ । वायु देखिये

नभ के मांझ ॥ पूरब उत्तर अरु ईशान । जोर वहै तो सम यों जान ॥ अग्नि नैऋत वायु जो कोन । समयों नासें चलैं जो पौन ।

चौपाई—दक्षिण पश्चिम आधी समयों ।
सहदेव जोसी ऐसे भनयों ॥

॥ अथ श्रावण विचार ॥

दो०—सावन पहली चौथमें, जो मेघा बरसाय ।
तो भाखें यों भड्डरी, साख सवाई जाय ॥
सावन पहिली पंचमी, जो चालै यों पौन ।
ना रहसी वो देशड़ा, पंछी करे जो गौन ॥
सावन पहिली पंचमी, जोरें धड़कै देव ।
चार मास बरषै सही, यों भाषें सहदेव ॥
सावन पहिले पाखमें, दसमी रोहिणि होय ।
महँगा नाज अरु अल्प जल, बिरलो बिलसे कोय ॥
सावन वदी एकादशी, जैति रोहिणी होय ।
तेसमझो खेती ऊपजै, चिन्ता करो न कोय ॥
सावन वदी एकादशी, गज मेघ बहरात ।

तुम जाओ पिय मालवा, हम जावें गुजरात ॥
जो कृतिका तो कितवरे, रोहिणि होय सुकाल।
जो मृगशिर आवे तहां, निश्चै परै दुकाल ॥
सावन वदी एकादशी, बादर ऊगे सूर ।
तोय बतावें भड्डली, घर घर बाजे तूर ॥
चित्रा स्वांति विशाखड़ी, सावन नहिं बरसन्त ।
हाला अन्नें संग्रहो, दूनों मोल करन्त ॥
करक भीजो कांकरो, सिंह अभीनो जाय ।
ऐसे बोले भड्डरी, टीडो फिर फिर खाय ॥
मीन शनीचर कर्क गुरु, जो तुल मंगल होय ॥
गेहूं गोरस गोरड़ी, विरला विलसे कोय ॥
केतु शनीचर मीन को, केतु तुला को होय ।
राजा विग्रह प्रजा चय, विरला जीवे कोय ॥

० चौपाई ०

सावन कृष्ण पक्ष में देखो । तुला को मंगल होय विशेखो ॥ कर्क राशि पै गुरु जो आवे । सिंह राशि पै शुक्र सुहावे ॥ ताल सो सोवे

वरसे धूर । कहूँ न उपजै सातों तूर ॥

दो०-सावन उजले पाखमें,जो ये सब दरसाय ।
दण्ड होय क्षत्री लड़ें, भिरें भूमि पति राय ॥
मंगल रथ आगे चलै, पीछे चले जु सूर ।
मंद वृष्टि तब जानिये पड़सी सगलैं भूर ॥
आगे मंगल पीठ रवि, जो अषाढ़ के मास ।
चौपद नासै चहुं दिशा, विरले जीवन आस ॥
आगे रवि पीछे चले, मङ्गल जो आषाढ़ ।
तो वरषै अनमोल ही, पृथ्वी आनन्द वाढ़ ॥
आद्रा भरणी रोहिणी, मघा उत्तरा तीन ।
इन मङ्गल आंधी चले, तबलों बरषा छीन ॥
तीतर बरनी बादली, काजर रंगी रेख ।
वे बरषें वे घर करें, कहै भड्डरी देख ॥
पवन थक्यो तीतर चढ़ा, हंसा देवे नेह ।
कहत भड्डरी ज्योतिषी, ता दिन बरषैं मेह ॥
कलसे पानी गरम है, चिड़िया न्हावैं धूर ।
अंडा ले चींटी चढ़े,तो बरषा भरप र ॥ बोलै मोर

महातुरी खाटी होय जुछाछ। मेंह महीपर पड़नको जानोकाछो कांछ॥ भोर समय डर डम्बरा रातउजेरी होइ दुपहरको सूरज तपे दुर्भिक्ष तेऊ जोइ॥ शुक्रवार की बादलीरहै शनीचर जाय तो यों भाषै भड्डरी विन वरषै नहिं जाय॥ मघादि पांच नखतेरा, भृगु पश्चिम दिशि होय।तोयों जानों भड्डरी पानी पृथ्वी न जोय॥ रातहि बोले कागला दिनमें बोले स्याल। तो यों भाषै भड्डरी निश्चय पड़ि है काल॥ रवि अंगारा सुरगुरू,शशी शुक्र परवेश दिवस सु चौथे पांचवे रुधिर वहतो देश। सूरज उगै पश्चिम दिशा धनुप उगै तो जान। दिवस जु चौथे पांचये रुंड मुंड महिमान॥ उतराउत्तर दे गई हस्त गये मुख मोर। भीजे चित्रा बावरी परजा लेइ बहोर।

अथ भाद्रपद विचार

दो०-रवी उगंते भादवां अमावस्य रविवार।धनुप उगंते पश्चिमे होई हाहाकार॥ भादों की सुदी

पंचमी स्वाति संयोगी होय । दोनों शुभ जागे मिलैं मङ्गल बरतै लोय ॥ भादों में शुभ रेवती कृतिअनुराधाहोय ।पिङ्गला गर्भखड़ा करे चोखो वरषा होय।।भादोंमासेऊजरी रखो मूलरविवार तो यों भाखे भड्डुरी साख भला निरधार ॥

❀ अथ आश्विन विचार—दोहा ❀

आश्विन वदी अमावसी जो आवे शनिवार ।
समयो होवे किरवरो जोसी करो विचार ॥
चौ० मूल नक्षत्र में पानी होय । श्रावण नक्षत भी राखी जोय। जो चित्रामें खेलै गाय । निश्चय खाली साख न जाय । विजै दशै जा वारी होय । संवत सर को राजा सोय ॥
दो०-स्वाती दीपक जो बरे, खेल विशाखा माय।
घना गयन्दा रण चढ़ें, उपजी साख नसाय ॥

❀ अथ संक्रांत विचार—दोहा ❀

जिन वारा रवि संक्र में तिनै अमावस होइ ।
खप्पर हाथौं जग भ्रमे भीख न घालै कोइ ॥

जिहिं वाराराव संक्रमें तासो चौथे वार । अशुभ करंती शुभ करै जोशी ज्योतिपसार ॥दूजैतीजै फिर वरी रसकुसुम्भ महँ गाय । पहिले छटयें आठयें पृथ्वी पर लै जाय ॥ जाड़े में सूती भली बैठी वरपा काल । गरमी में ऊनी भली चोखी करे सुकाल ॥ रिक्ता तिथि अरु कूर दिन दुपहर अथवा प्रात । जो संक्रांति सु जानियों संवत महँगो जात ॥ जेष्ठा आद्राशत, भिपा स्वाति सुलेखा माहिं । जो संकान्ति जु जानियो महंगो अन्न विकाहिं ❀ चौपाई ❀ कर्क संक्रांति मङ्गलवार । मकर संक्रांति शनिहिं विचार । चन्द्र महूरत वारी होय । देश उजाड़ करे यों जोय ॥ ॥ अथ ग्रहण विचार-दोहा॥ जेहि नक्षत्र में रवि तपै तिही अमावस होय। परिवा साजी जो मिलै सूर्य ग्रहण तव होय ॥ चौ०-मास ऋप्य जो तीज अंधियारी।लेहु जोतिपी ताहि विचारी ।। तिहि नक्षत्र जो पूर्णमासी ।

निश्चय चंद्रग्रहण उपजासी॥ कर्क राशि पै मंगल
वारी। ग्रहण परे तो दुर्भिक्ष भारी।गुरुवासर धन
वरषा करई।थावर वारी राजा मरई ॥ चौपाई॥
एकमासमें ग्रहणजुहोई। तोभी अन्न मँहगा होई
गहता हाथगहंतोऊगे। तोहूँचोखी साख न पूगे॥
दो०-आर्द्रा भद्राकृत्तिका,अश्लेषा मघमाहि।चंदा
ऊगें दीजको, सुखसे नरा अघाहिं ॥ चौपाई ॥
तेरहदिनकापाखजो दीठा।तो भीसंवतकीजैसीठा ॥
छः ग्रहएकैराशिविलोकैं। महाकालकेइन्हेंकोकै ॥
बीतासंवत तिगुनाकरहु। गयावारउतने हीधरहू ॥
भागसातकादीजैजोशी।वरषालक्षणवाहिमहँहोसी॥
सागौसातवारजोआवै। ऐसे जोशी सीख बतावै॥
दोयएकछः सम भावै। तीन पांचदुर्भिक्षहि लावै॥
मघामूल अनुराधाएवा। पुष्यपुनर्वजोशनिदेवा॥
हाहाकार मचै ब्रह्मण्डा।भट्टुरिपड़िहैकालप्रचण्डा॥

## अथ शनि विचार

शनिचक्रकीसुनियेबाता। मेषराकीजै गुजराता॥

वृष में करैनिरोधाचार।भूवैंआवु और गिर नार॥
मिथनोपिंगलअरुमुलतान। कर्ककाशमीरखुरशान।
जोशनिसिंहाकरसी रंग।तो गढ़ दिल्लीहोसीभंग॥
जोशनिकन्याकरैनिवासा।तोपूरवकछुमालविनासा
तुलावृश्चिकैंजोशनिजोय।मारवाड़नेकाटिविलोय॥
मकरकुम्भजोशनिआय।दीयाअन्न न कोई खाय॥
जोधनमीनशनीचरजाय। पवनचलेपानीनशजाय॥
दो०नगिनुतीन से साठदिन, नाकर लग्न विचार।
गिनु नौमी आषाढ़ वदि,होवै कौनै उवार॥रविअ
काल मंगल जग डगै।बुद्धसमय सम भाव लगै॥
सोमशुक्र सुरगुरुकोजोय।पुहमी फूल फलंतोहोय॥
सवैया-तीनसेस सत चंद्रनक्षत्र दिवाकर रिच्छसो
एक न नीको।दोयबचैतो कहोभ्रमपंथके सुन्न बचै
सुख सिद्ध अनीको।तरी प्रचण्ड को अङ्ग कच सब
बालककोभयधाकदलीको । चक्र विलोकि यौंदोड़
करा-मघ बाहु न रच्छक ताहिं घरीको ॥

युगलकान औरयुगलभुजाहूँ। न्यगिराहोयधनलाहू। हाथनऊपरजोकहुँ गिरई।संपत सकल गेहमें धरई। भाषत भड्डरिनिजमतिपवां।हियेगिरेवाढेसुखमवां।। दोहा-कूँखि गिरं वहुपुत्रकों, होसी लाभ अनन्त। यहिविध भाषत भड्डरी, जोतिष मतकों तन्त।। चौ०-निश्चत पीठ परै सुख पावे, परेकांखप्रिय वंधु मिलावे ।।कटिपै परैवस्त्र वहुरंगा,गुदापरैमित मित्रअभंगा।।सुथुल जांघपर आनन्दुपरई।घनगन सकल मनोरथ भरई।। परेजांघ नरहोयनि रोगी। पांवपरे तनजीव वियोगी । या विधि पल्लीसरट विचार । कह्यो भड्डली जोतिष सार ॥ इति ॥

---

जैन-साहित्य सिरीज़

# नर्मदा सुन्दरी

६-७

*निज पूर्वजों के चरित का जिसको नहीं अभिमान है,*
*उस जाति का जीना जगत में मित्र! मरण समान है।*
*रखती सदा जो पूर्वजों के सद्गुणों का ध्यान है,*
*उस जाति का निश्चय समझलो शीघ्रही उत्थान है॥*

([illegible]-गाथा)

विद्याकुमार सेठी न्यायतीर्थ
तथा
राजमल लोढ़ा जैन शास्त्री

*निकल चुके हैं ! निकल चुके हैं !! निकल चुके हैं !!!*

**प्रथम पुष्प— 'धन्य कुमार'**

भाइयों के द्वारा अनेक प्रकार के कष्ट दिये जाने पर भी धन्यकुमार ने किस विचित्रता के साथ उनके प्रति सहानुभूति प्रकट की है तथा साथ ही सर्व संपत्ति का त्याग भी किस आदर्श रूप में किया है यह आपको इस में मिलेगा।

**द्वितीय-पुष्प— 'व्रतीकेशव'**

अनेक आपत्तियों के आने पर भी बालक केशव ने अपनी रात्रि भोजन त्याग की प्रतिज्ञा को किस साहस साथ के निभाया, यह बात इस में पढ़ सकेंगे।

**तृतीय पुष्प— 'सती सुभद्रा'**

अन्य धर्म में जाकर भी एक जैन श्राविका ने अपने धर्म की किस विचित्रता से उनपर छाप जमाई यह आप इस ट्रैक्ट द्वारा जान सकेंगे।

**चतुर्थ-पुष्प— 'चम्पक सेठ'**

धन के पीछे मनुष्य क्या पाप नहीं करता ? वृद्धदत्तने अपने जमाई तक को भी मारने का प्रयत्न किया। किन्तु "खाद खने जो और को वाको कूप तैयार।"

**पञ्चम पुष्प— 'यशोधर'**

जीव हिंसा से कैसे २ भयंकर कष्टों का सामना करना पड़ता है। इन बातों को प्रत्यक्ष दिखलाने वाला यह ट्रैक्ट है। यदि आपको अहिंसा धर्म से प्रेम है और उसके महत्व को जानना चाहते हैं तो इसे एक बार अवश्य पढ़िए।

नोट:—सब ट्रैक्टों की भाषा सरल व रोचक है तथा प्रत्येक की कीमत एक आना मात्र है।

जैन-साहित्य सिरीज — छठा व सातवां पुष्प

॥ श्री वीतरागाय नमः ॥

# नर्मदा-सुन्दरी

संपादक—
विद्याकुमार शास्त्री न्यायतीर्थ,
तथा
राजमल लोढ़ा जैन-शास्त्री



प्रकाशक—
मंत्री—श्री जैनधर्म प्रचारक मण्डल
अजमेर
पं० रामलाल तिवाड़ी के प्रबन्ध से एज्यूकेशनल प्रेस,
अजमेर में मुद्रित।

वीर संवत् २४६० } प्रथमावृत्ति २००० { मूल्य—
सन् १९३३ } { दो आना

## जाहिर सूचना:—

सर्व सज्जनों को विदित हो कि इस युगल अङ्क के निकलने के पूर्व हमारे पास कई ग्राहक महाशयों के पत्र आये थे। उन्होंने उसमें इस विषय का अधिक आग्रह किया है कि अगर ट्रैक्टों को और अधिक विस्तार से लिखा जाय तो ये और भी विशेष उपयोगी हो सकते हैं। इसके लिये चाहे आप चार्ज अधिक बढ़ादें अथवा दो ट्रैक्टों का एक बड़ा ट्रैक्ट निकाल दिया करें। इसमें हमारी राय यह है कि हम चार्ज तो बढ़ाना नहीं चाहते हैं क्योंकि फिर गरीब अमीर इससे समान लाभ नहीं उठा सकते। अब दूसरी स्कीम जो दो ट्रैक्ट मिला कर निकालने की बतलाई है उन दोनों का उदाहरण आपकी सेवा में उपस्थित किया गया है। आप जिस बात को विशेष उपयोगी समझें उस पर अपनी सम्मति अवश्य प्रदान करें। अगर इस नई स्कीम का समर्थन ग्राहक महाशयों की ओर से नहीं हुआ तो हम पूर्ववत् ट्रैक्ट निकालेंगे। इस लिए सब से अनुरोध है कि अगामी अङ्क निकलने के पूर्व अपनी सम्मति भेजने की कृपा करें।

*नोट :—इसके साथ ही साथ यह भी निवेदन है कि ये ट्रैक्ट और कैसे विशेष उपयोगी हो सकते हैं अगर किसी महानुभाव के हृदय में और कोई नई योजना जचे तो अवश्य लिखने का कष्ट करें हम उनके बहुत आभारी होंगे।*

—सम्पादक

# नर्मदा सुन्दरी



प्रातः काल का समय था। सूर्य महाराज, अपनी किरणों को बड़ी सजधज से फैला रहे थे। आज का दिन ऋषभदत्त के लिये बड़ी खुशी का था, उस के घर पर बहुत दिनों से आनंद मनाया जा रहा था किन्तु आज सवेरे से ही बाजे बज रहे थे। उन बाजों की आवाज़ में पशु पक्षी भी अपनी मधुर तान मिला रहे थे। मानों वे सूर्य का स्वागत ही कर रहे हों। इतना ही क्यों साथ ही साथ आने वाली बरात का भी खूब तेजी से स्वागत किया जा रहा था। ऋषभदत्त के दोनों पुत्र वीरदास और सहदेव आज दौड़ २ कर लोगों को बुला रहे थे और बतला रहे थे कि आज के कार्य में किसी तरह की कमी न रहे। जितने भी सज्जन बाहर से पधारने वाले हैं उनका स्वागत धूम धाम से किया जाय। थोड़ी देर में ही बरात ऋषभदत्त के घर पर आ पहुंची। सब बहुत खुशी मना २ कर मिले। ठीक ही है जहां तन मन और धन बहुत उत्साह पूर्वक लगाया जाता है

वहां किस बात की कमी होती है। उनका बहुत अच्छी तरह आदर सत्कार करने के बाद ऋषभदत्त का विवाह रुद्रदत्त के साथ होगया। ऋषभदत्त ने अपनी लड़की को बहुत जेवर आदि देकर विदा कर दिया।

रुद्रदत्त जब अपने घर पहुँचा तब उसके माता पिता ने अपनी पुत्रवधू का उचित सन्मान किया। धीरे २ ऋषिदत्ता अन्य धर्म के वातावरण में रहने के कारण अपने धर्म से विमुख होने लगी। यहां तक मौका आया कि वह जिन धर्म को छोड़ कर परधर्मावलम्बिनी भी बन गई। सच है, जिनके संस्कार बाल्यावस्था में पूरी तौर से दृढ़ नहीं होने पाते वे आगे जाकर कुसंगति से अपने धर्म को भी छोड़ बैठते हैं। संगति ही संसार में मनुष्य को जैसा चाहे वैसा बना सकती है। देखिये एक ही वस्तु का परिणमन किस प्रकार हो जाया करता है:—

तप्त लोह पर आय स्वाति जल बूंद विनशी,
कमल पत्र पर संग वही मोती सम दिशी।
सागर सीप सलीप भयो मुक्ता फल सोई,
संगत को परभाव प्रकट देखो सब कोई॥

जब यह बात ऋषभदत्त को मालूम हुई तब उसको बहुत दुःख हुआ। वह पश्चाताप करने लगा कि मैंने इस के

ऊपर छोटी अवस्था से ही धार्मिक संस्कार नहीं जमाये उसी का यह परिणाम है। खैर, जैसा होना था वैसा होगया अब मैं आगे उनसे किसी तरह का संबंध नहीं रखूंगा। और अन्त में यही उसने कर दिखाया। यद्यपि ऋषिदत्ता पिता की इस नाराजी के कारण को मान कर बहुत दुःखी हुई और अनेक प्रकार के पश्चाताप भी करने लगी लेकिन जिनका हृदय कमजोर होता है वह कुछ नहीं कर सकता। अन्त में वह यही सोच कर चुपचाप बैठ गई कि मेरे से जो कुछ होना था वह हो गया। कुछ दिनों पश्चात् उसके एक महेश्वरदत्त नाम का पुत्र उत्पन्न हुआ। वह दिनों दिन चंद्रमा के समान वृद्धि को प्राप्त होने लगा

इधर वर्धमान नगर में उसके (महेश्वर दत्त के) मामा सहदेव की पत्नी को दोहद उत्पन्न हुवा। उस का दोहद पूर्ण नहीं होने के कारण वह दिन प्रति दिन कृश होती जाती थी। यह देख कर सहदेव ने पूछा कि तेरे शरीर की यह क्या दशा हो रही है? तुझे किस चीज की आवश्यकता है? तब उस की स्त्री ने कहा कि:—

सावदत् प्रिय मे गर्भानुभावादस्तिदोहदः।
नर्मदासलिले गंन्तुं स्नातुमप्या त्वया सह॥

**भावार्थ :**—हे स्वामिन् गर्भ के कारण मुझे यह दोहद हुआ है कि मैं आप के साथ नर्मदा नदी के जल में क्रीड़ा करूं। इस प्रकार की बात को सुनकर महदेव ने यही उचित समझा कि अगर इसका दोहद पूर्ण नहीं किया जायगा तो यह दिन प्रतिदिन और भी अधिक क्षीण होती चली जायगी और न मालूम अंत में इसकी क्या दशा होगी। इसलिये उसने दोहद को पूर्ण करने की सामग्री एकत्रित करना प्रारंभ किया। शुभ मुहूर्त में बहुत से मनुष्यों को अपने साथ लेकर नर्मदा नदी के किनारे पहुंचा। नर्मदा के सुंदर जल में अपनी प्रिया के साथ मज्जन क्रीड़ा करके उसके दोहद को पूर्ण किया। उसके दोहद को पूर्ण हो जाने के बाद वे वहीं पर नर्मदापुर नामक नगर बसाकर रहने लगे।

कुछ समय पश्चात् महदेव के एक कन्या उत्पन्न हुई जिसका नाम नर्मदासुंदरी रक्खा गया। शायद है कि दोहद के अनुसार ही उसका यह नाम रक्खा गया हो। दिन प्रति दिन वह चंद्रमा की कला के समान बढ़ने लगी। उसकी शिक्षा आदि का प्रबन्ध भी पूर्णतया किया गया। साथ ही साथ धार्मिक संस्कार भी बहुत अच्छी तरह उसके हृदय में जमाये गये क्योंकि पहिले एक बार वे धोखा खा चुके थे। इतना ही नहीं बल्कि स्वर विद्या में तो वह बहुत ही निपुण थी। इस

विषय में उसने इतनी कुशलता प्राप्त की थी कि स्वर को सुनने मात्र से ही वह मनुष्य को बिना देखे भी उसके सारे शरीर का वर्णन कर सकती थी।

ऋषिदत्ता ने भी इस की तारीफ सुनी और विचार करने लगी कि किस प्रकार उस का विवाह मेरे पुत्र के साथ हो क्योंकि मुझ हतभागिनी ने जिन धर्म को छोड़ दिया है। इसलिये मेरे माता पितादि ने भी मेरे साथ हर तरह का सम्बन्ध तोड़ दिया है। इस प्रकार विचार कर वह खूब रोने लगी। उस को रोती हुई देख कर महेश्वरदत्त ने उस का कारण पूछा तब उसने ज्यों का त्यों सब हाल कह सुनाया। महेश्वरदत्त बहुत चतुर था उसने अपनी माता को विश्वास दिलाया कि आप को इस बात की चिंता करने की आवश्यकता नहीं है, आप मुझे वहां भेज दीजिये मैं स्वयं इस विषय की व्यवस्था कर लूंगा। वह इस तरह अपनी माता की आज्ञा लेकर नर्मदापुर को रवाना हुआ।

वहां जाकर वह अनेक प्रकार से नाना, मामा आदि को संतुष्ट करने का प्रयत्न करने लगा किन्तु "दूध का जला छाछ को फूंक २ कर पीता है" इसी नियमानुसार वे अपनी लड़की को देने के लिये कब तैयार थे। लेकिन उसने धार्मिक कृत्य व विनयादि गुणों से उन को हर तरह अपने अनुकूल कर ही

लिया। और एक उच्च कोटी का श्रावक भी बन गया। नर्मदा-सुन्दरी के माता पिता ने महेश्वरदत्त को कन्या के योग्य समझ कर अपनी पुत्री नर्मदा का विवाह उसके साथ कर दिया। थोड़े दिनों पश्चात् वह नर्मदा पुर में जाने के लिये तैयार हुआ। और यह बात नर्मदा सुन्दरी के माता पिता को मालूम हुई तब उन्होंने धर्म में दृढ़ रहने वाली शिक्षा देकर उन दोनों को विदा किया।

महेश्वरदत्त नर्मदा सुन्दरी को लेकर अपने घर पहुँचा वहां नर्मदा सुन्दरी अपने सास श्वसुर की सेवा करती हुई अपने गुणों से उन्हें मुग्ध करने लगी। धार्मिक कृत्य भी इस बुद्धि-मानी से करने लगी कि उस का प्रभाव उस के सास श्वसुर आदि पर भी बहुत अच्छा गिरा और वे भी इसके उत्कृष्ट तथा आत्मा के कल्याण करने वाले व्यवहारों को देख कर इस की भूरि २ प्रशंसा करने लगे। यहीं तक ही नहीं बल्कि ऋषिदत्ता अपने भूले हुए सत्यमार्ग को फिर से अंगीकार कर दृढ़ता पूर्वक उस का पालन करने लगी।

एक दिन नर्मदा सुन्दरी अपने मकान के झरोखे में बैठी हुई सखी सहेलियों के साथ कौतुक कर रही थी। उसके मुँह में पान था। अनेक प्रकार की हंसी दिल्लगी की जा रही थी।

वह उसमें ऐसी मुग्ध हो रही थी कि उसने बिना देखे ही मुह में से पान के रस को खिड़की के बाहर फेंका। वह रस जाकर एक साधु के सिर पर गिरा। साधु उस पीक को देखकर बहुत क्रोधित हुआ। और उसने एक दम यह कहा कि तू ने यह क्या अनर्थ किया है? तुझे अपने मद में मनुष्य का भी ख्याल नहीं है। हे दुष्टे! तुझे तेरे पति का वियोग हो। मुनि के इस प्रकार के वचनों को सुन कर उसका हृदय कंपायमान होगया और वह घबराती हुई नीचे आई और अनेक प्रकार से क्षमा मांगती हुई अपने इस दुष्कृत्य पर पश्चात्ताप करने लगी। तथा कहने लगी कि हे जगदानन्द! मैं बड़ी पापिनी हूँ कि प्रमादवश मैंने यह बड़ी भारी भूल की है और इसी के कारण से मेरे सब सुख नष्ट होने वाले हैं (अब इस आगामी दुःख से बचाने के लिये आप ही समर्थ हैं) मैंने ऐसा पूर्वजन्म में कौनसा पाप किया है कि जिसके कारण आज ऐसा कार्य हुआ है। इस तरह अनेक प्रकार का विलाप व रुदन करती हुई आगामी दुःख से बचने के लिये उनसे प्रार्थना करने लगी। यह देखते ही मुनि का चित्त बहुत शांत हुआ और उन्होंने कहा कि हे भद्रे! अब तू विलाप मत कर, तू ने भवांतर में ऐसे निकाचित कर्मों का बंध किया है कि उनको भोगे बिना छुटकारा नहीं हो सकता। धर्म का आराधन कर इसी से सुख शांति होगी। ऐसा

कह वे वहां से चले गये। और वह भी धर्माराधन करती हुई सुख पूर्वक रहने लगी।

एक दिन महेश्वरदत्त अपने साथियों के साथ बैठे हुए अनेक प्रकार की बातें कर रहा था कि उस में से एक साथी ने कहा कि अपने सब यवन द्वीप को चलकर धनोपार्जन करें क्योंकि यही यौवनावस्था धन कमाने के लिये उपयुक्त है। इस समय हमने प्रमाद किया तो वृद्धावस्था में हमें दूसरों का मुंह देखकर पश्चात्ताप करना पड़ेगा। दूसरी बात यह है कि बापदादों का कमाया हुआ कितना ही पैसा क्यों न हो। उनसे उतना आनंद नहीं मिलता जितना अपनी भुजा के द्वारा कमाये हुए पैसे से मिलता है। यह बात महेश्वरदत्त के हृदय में जम गई और वह अपने माता पिता को समझा कर जाने की तैयारी करने लगा।

यह बात सुनते ही नर्मदा सुन्दरी भी वहां आपहुंची और महेश्वरदत्त को साथ ले चलने की प्रार्थना करने लगी। महेश्वरदत्त ने कहा कि विदेश में अनेक तरह के कष्ट उठाने पड़ते हैं। न समय पर भोजन मिलता है न समय पर पानी मिलता है। इतनाही नहीं बल्कि भयंकर वन व वहां रहने वाले वन्य जंतुओं का डर तथा समुद्र के तूफान आदि का प्रकोप भी सहन

करना पड़ता है। यह स्वाभाविक बात है कि स्त्रियों का हृदय जन्म से ही कोमल व कायर होता है। इसलिये तुम्हारा यहीं ठहरना उपयोगी है। यहीं रहकर मेरे माता पिता की सेवा करो। यह सुन कर नर्मदा सुन्दरी ने कहा कि मैं तमाम प्रकार के कष्ट तो सहन कर सकती हूं। पर आपका विरह दुःख नहीं सह सकती। मुझे जो बाह्य दुःख होंगे वे भी आपके साथ रहने से सुख रूप मालूम होंगे। यहां रहने से यद्यपि अनेक प्रकार के सुख मिलेंगे किन्तु आप के बिना वे सब दुःख रूप में ही परिणित हो जायंगे। इसलिए हे स्वामी! मुझे आपके साथ ही ले चलिये। पहिले महेश्वरदत्त ने उसे बहुत समझाया भी, किन्तु उस का विशेष आग्रह देख कर अन्त में साथ लेजाने को तैयार हुआ।

अनेक प्रकार की आवश्यक सामाग्रियों को साथ लेकर महेश्वरदत्त मित्रों से वार्तालाप करता हुआ सुख पूर्वक नाव के द्वारा गमन करने लगा। नाव की रचना बहुत सुंदर थी। उस के मुख्य दो विभाग थे। एक सुसज्जित कमरे में ये दोनों पति पत्नी बैठे हुए समुद्र के मत्स्यादिकों की जल क्रीडा देखते हुए आनन्द मना रहे थे, कि इतने में एक मधुर गाने की आवाज़ सुनाई दी। उस को सुनकर इन दोनों का चित्त उसकी ओर आकर्षित हो उठा। महेश्वरदत्त उसके गान आलाप आदि की

प्रशंसा करने लगा। नर्मदा सुंदरी स्वर कला में निपुण तो थी ही। उस ने भी अपनी स्वर कला की चातुर्यता को बतलाने के लिये यह अच्छा मौका देख कर उस गाने वाले व्यक्ति के शरीर की रचना का वर्णन करने लगी इतना ही नहीं बल्कि अपने ज्ञान द्वारा उसके शरीर पर स्थित तिल आदि का भी वर्णन किया। बस! यहीं से नर्मदा सुंदरी के भाग्य ने पलटा खाया।

महेश्वरदत्त के हृदय में आग की ज्वाला प्रज्वलित हो उठी। वह विचार करने लगा कि मैं जिस स्त्री को पतिव्रता समझता था वह एक गुप्त रूप में व्यभिचारिणी है। इसने आने दोनों कुलों को कलंकित कर दिया है इतनाही नहीं सतीत्व के पीछे एक जैन श्राविका होने का दावा करती हुई अपने को धर्मात्मा सिद्ध करती है।

**अहा! ठीक ही कहा है :—**

*नृपस्य चित्तं, कृपणस्य वित्तं, मनोरथं दुर्जन मानवानाम्।*
*स्त्रियाश्चरित्रं पुरुषस्य भाग्यं देवो न जानाति कुतो मनुष्यः॥*

**भावार्थ**—जिस प्रकार से राजा के चित्त का पता व कंजूस के धन का निश्चय एवं दुष्ट पुरुषों के षड्यन्त्रों का पता कोई नहीं

लगा सकता है उसी प्रकार स्त्रियों के चरित्र व पुरुषों के भाग्य का निश्चय मनुष्य तो दूर रहे देव भी नहीं कर सकते हैं।

महेश्वरदत्त यही विचार करने लगा कि ऐसी स्त्री मेरे किसी काम की नहीं है। इसके पीछे मुझे बदनाम होना पड़ेगा। इसलिये इसको इस समुद्र में डुबादूँ, मार डालूँ या क्या करूँ! अन्त में उस को एक बहुत उत्तम उपाय सूझ पड़ा और उसने उसके अनुसार करने का निश्चय करलिया।

थोड़ी दूर बाद वे एक टापू के समीप पहुँचे। महेश्वरदत्त ने अपने मित्रों को वहाँ ठहर ने का आग्रह किया। और वे सब वहां ठहर कर भोजनादि से निवृत्त होकर वहीं आराम करने लगे। किन्तु महेश्वरदत्त नर्मदा सुन्दरी को साथ लेकर टापू के एक वन से दूसर वन में घूमने लगा। उन्हें उस जङ्गल में एक सुन्दर लता गृह जल के समीप दृष्टि गोचर हुआ। वहां पर शीतल मन्द सुगन्धित वायु चल रहीथी। इसलिये वे दोनों वहीं बैठ गये। यह वायु इतनी प्रिय थी कि बैठते ही नर्मदा सुन्दरी को निद्रा आगई। महेश्वरदत्त और चाहता ही क्या था? उसने यह अत्युत्तम अवसर समझ कर विचार किया कि अगर मैं इसको छोड़ कर चलूं तो यह स्वयं ही यहां भूख प्यासादि की वेदना से मर जायगी। और मुझे भी किसी तरह की बदनामी

नहीं उठानी पड़ेगी। ऐसा निश्चय कर वह उस को वहां पर सोती हुई छोड़ कर शीघ्रता से दौड़ता हुआ मित्रों के समीप आया और धाड़मार कर रोने लगा। तथा इस प्रकार से चिल्लाने लगा, कि मेरा सर्वस्व लुट गया। मेरी एक भुजा नष्ट हो गई। मैं घर जाकर मुँह कैसे दिखाऊंगा। इस आकस्मिक घटना को देख कर सब दंग रहगये और बार २ पूछने लगे कि क्या हुआ क्या हुआ ? तब उसने रोते हुए कहा कि चलो! भागो!! यहां से!!! नहीं तो अभी न मालूम कौन सी आफत फिर सिर पर आजाय। एक राक्षस मेरी स्त्री को पकड़ कर खा गया है। मैं बड़ी मुश्किल से जान बचा कर आया हूँ। और वह इधर ही आ रहा है। ऐसा सुनते ही वे सब एक दम नाव में बैठ कर रवाना हो गये। रास्ते में उसने बहुत ही शोक प्रकट किया और इस तरह वे यवन द्वीप में पहुंचे।

इधर कुछ समय पश्चात् नर्मदा सुन्दरी जागृत हो गई। उसने पति को नहीं देख कर पहिले तो यही समझा कि वे हँसी करने के बहाने से इधर उधर छिपे हुये हैं। किन्तु बहुत देर तक चिल्लाते रहने पर भी उन का पता नहीं लगा। तब वह व्याकुल हो इधर उधर उस को ढूंढने लगी। वह जंगल के पशुओं से पूंछने लगी, वृक्षों को भी जाकर अपनी

करुण कथा सुनाने लगी। और विचार करने लगी कि मैंने ऐसा कौनसा अपराध किया है कि पति मुझको इस निर्जन वन में छोड़कर चले गये हैं। मेरे ऐसा कौनसा पाप कर्म का उदय आया है जिससे मुझे सबका विरह सहन करना पड़ा है। ऐसा विलाप करते २ उस बेचारी को ५ दिन पूरे हो गये। किन्तु उसके पति का कहीं पता नहीं लगा। अन्त में उसको मुनि के कहे हुये वाक्यों का स्मरण हुआ और उसको विश्वास भी हो गया है कि यह निकाचित बंध का ही फल है अतः हे जीव! तू विलाप मत कर, अच्छी भावनाओं को भा, कर्मों को नाश करने के लिये धर्म से बढ़ कर और कोई उपाय नहीं है। इस तरह वह विचार कर पंचपरमेष्ठी का स्मरण खूब भक्ति भाव पूर्वक करने लगी। वह फलादि से ही शरीर की रक्षा करती हुई धर्माराधन पूर्वक समय व्यतीत करने लगी।

एक दिन जब कि वह जोर २ से भगवान् की स्तुति कर रही थी कि एक पुरुष उस आवाज को सुनकर विचार करने लगा कि यह तो नर्मदा जैसी आवाज है। यहां नर्मदा कहां से आसकती है। देखूं तो सही, इस निर्जन वन में कौन मधुर स्वर से आलाप कर रहा है। वह वहां गया। और नर्मदा सुन्दरी उसे देख कर एक दम जोर से रोने लगी। उस दृश्य को देख

ने आकर वीरदास को अंगूठी देते हुये कहा कि आपकी अंगूठी बहुत सुंदर है। इसकी सुनार ने भी बहुत प्रशंसा की है। हमने भी ऐसी अंगूठी बनवाली है।

यहां वीरदास को आये बहुत देर होगई थी, इसलिये उसने जाने के लिये अपने विचार प्रकट किये। वेश्या ने उसको रोकने की बहुत कोशिश की किन्तु असफल रही। वीरदास वहां से रवाना होकर अपने स्थान पर पहुँचा। वहां नर्मदा को नहीं देखकर इधर उधर लोगों से पूछने लगा लेकिन उसका कोई पता नहीं लगा! वह दुःख करते हुए विचार करने लगा कि यह किसके द्वारा चुराई गई है। मैंने बड़ी भारी गल्ती की कि उसको अकेली छोड़ कर चला गया। ठीक ही है—धन, मकान, स्त्री आदि की रक्षा करने वाला नहीं होने पर उसके फौरन ही दूसरे मालिक बन जाते हैं। अब अगर मैं यहां रहता हूँ तो उसको मेरे डर से कोई बाहर नहीं निकालेगा और यदि चला जाता हूँ तो भी बुरा है। ऐसी दशा में यही समुचित होगा कि मैं यहां से चलकर समीपवर्ती भृगुकच्छपुर में जाकर ठहर जाऊं और वहां से जिनदेव नामक मित्र को यहां भेज दूं। उसके द्वारा शायद है नर्मदा का पता लग जायगा। इस लिये वह वहां से रवाना होगया। उसने वहां जाकर अपने मित्र

जिनदेव को सब वृत्तान्त कह सुनाया और उसकी तलाश में जिनदेव को जाने के लिये कहा। जिनदेव अपने मित्र के कहने को मान देकर वहां गया।

इधर हरिणी वीरदास को गया हुआ जान कर नर्मदा से कहने लगी कि हे सुन्दरी! तू यहां पर खूब अच्छी तरह से खा, पी और आनन्दपूर्वक रह, मेरे समान इस नगर में कोई धनाढ्य नहीं है। यदि तू प्रसन्नता पूर्वक रहेगी तो यह सम्पति तेरी ही समझ। इस बात को सुन कर नर्मदा उसके आशय को ताड़ गई और कहने लगी कि हे दुष्टे! तूने मुझे धोखा देकर इसीलिये बुलाया है क्या! तू मुझे हीन कुल में पैदा हुई समझती है। क्या मैं तेरी इन फुसलाने वाली बातों में आ-सकती हूं! यह तेरी सम्पति तो क्या? तीन लोक की ऋद्धि भी मेरे लिये पत्थर है। इतना ही नहीं इस घृणित कार्य के लिये अगर तू कूद कूद कर के मर भी जाय तो भी मैं इसके लिये तैयार नहीं हूं। तूने आजन्म इस नीच कर्म को किया है। दूसरों के धन को हड़प किया है। भोले २ लोगों को अपने चंगुल में फसाया है। बेचारी अबलाओं को उनके पति के स्नेह से अलग किया है। इतना ही नहीं वे लोग इन तेरी मीठी २ बातों के चंगुल में फँस कर अपने सर्वस्व को खो बैठ

हैं, और अपने कुटम्बियों के द्वारा भी तिरस्कार के भाजन हुये हैं। क्या तू नहीं समझती है कि ऐसे २ भयंकर कष्टों से मर कर कहां जायगी ? इस प्रकार वह कह ही रही थी कि एक दम वेश्या आग बबूला हो गई और चिल्ला कर कहने लगी कि चुप रह ! चुप रह !! छोटा मुँह बड़ी बात क्यों करती है। मैं तेरे इन धर्मात्मापने की बातों को नहीं सुनना चाहती ! मैंने तुझे सरलता से कहा, क्या उसी का यह परिणाम है ? कि तू शेर हो कर इस तरह की बातें कर रही है। मैं जो चाहूंगी सो तुझसे करा सकती हूं क्योंकि मैंने तुझे मोहरें देकर वीरदास से खरीद लिया है। अब ज्यादा बातें नहीं बनाकर सीधी तरह रास्ते पर आजा। नहीं तो बहुत खराबी होगी। इस तरह के वचन सुनते ही नर्मदा ने बहुत साहस पूर्वक कहा कि यही तो तेरी चाल बाजी है। वीरदास जो मेरा रक्षक है वह मेरा भक्षक, कदापि नहीं हो सकता शायद है तूने उसे धोखा देकर अंगूठी ले ली और उस के द्वारा मुझे भी धोखा दिया है। मैं तेरी इन ठगाइनी बातों से कभी विचलित नहीं हो सकती। हर तो क्या एक दफा यदि साक्षात् यमराज भी आजाय तो मैं अपने सतीत्व धर्म से कभी नहीं डिग सकती। मेरे ऊपर ही क्या अनेक भद्र महिलाओं पर इसी सतीत्व धर्म की रक्षा के लिये अनेक कष्ट आये

लेकिन प्राणान्त होने पर भी ये टस से मस न हुई, अन्त में धर्म की ही विजय हुई है।

इस तरह कहते हुए अपनी रक्षा के लिये वह णमोकार मंत्र का ध्यान करने लगी। उस दुष्टा हरिणी ने यह समझा कि यह मुझे धोखा देने के लिये ऐसा प्रपंच रच रही है। लेकिन मैं ऐसे प्रपंचों से क्या डर सकती हूँ? मैंने ऐसे अनेक प्रपंच अपने जीवन में किये हैं। जो किसी की बुद्धि में नहीं आसकते, ऐसे २ षड्यन्त्र मैं तत्काल रच लेती हूँ। देखू तो सही इसकी धीरता व वीरता तथा धर्मात्मापने का ढोंग? ऐसा सोचकर उसने एक लकड़ी उसे मारने के लिये उठाई। बस! अब क्या था! एक दम देदीप्यमान ज्योति वहां प्रकट हो गई। अचानक जाज्वल्यमान प्रकाश को देखते ही वेश्या के होश हवास उड़ गये। वह भयभीत होकर पृथ्वी पर गिर पड़ी और हमेशा के लिये चल बसी।

उस णमोकार मंत्र की कहां तक प्रशंसा करें। हम लोगों में उसके प्रति श्रद्धा नहीं है यही कारण है कि हम उसका जाप्य करते हुये भी वास्तविक फल को प्राप्त नहीं करते। जिन जिन महान् विभूतियों ने भक्ति पूर्वक इस मंत्र का आराधन किया उन्होंने उसके महात्म्य से अचिन्त्य फल को प्राप्त किया है

इसके अनेक उदाहरण हमारे शास्त्रों में उपलब्ध होते हैं। अब भी कई मनुष्य ऐसे मिलते हैं जो इसके प्रत्यक्ष अनुभूत चमत्कार का वर्णन करते हैं।

इधर हरिणी के मरने की खबर बात की बात में चारों तरफ फैल गई। एक दम राजा अपने मंत्री सहित वहां आया। वहां नर्मदा सुन्दरी को देख कर वह बहुत चकित हुआ और पुराने शोक को भूल कर विचार करने लगा कि व्यर्थ की चिंता करने से क्या लाभ? यह सुन्दरी उससे भी अधिक रूपवती है। इसलिये इसको हरिणी के स्थान पर मुकर्रर कर देना चाहिये। ऐसा विचार कर वह मंत्री को इस बात की आज्ञा देते हुए वापिस जल्दी ही चला गया।

नर्मदा ने एक आपत्ति से अभी पूरी तरह छुटकारा पाया ही न था कि अचानक राजा के द्वारा यह दूसरी आपत्ति सामने खड़ी हो गई। वह बहुत विचारशील थी। आजकल की स्त्रियों के समान नहीं थी कि मामूली आपत्ति के आजाने पर घबरा जावे और अपने को असहाय समझने लगे। उसने बहुत साहस और विचार पूर्वक अपना रास्ता साफ बना लिया। उधर मंत्री आदि भी राजा की आज्ञा पालन कर अपने स्थान पर चले गये

अब नर्मदा सारी सम्पति की अधिकारिणी हो चुकी थी। उसके कार्य में रुकावट डालने वाला कोई नहीं था। इस मौके को हाथ से जाने देना उसने उचित नहीं समझकर खुले हाथों इच्छा पूर्वक दान देना शुरू किया। यहां तक कि उसने हरिखी की प्रत्येक वस्तु का दान कर दिया। उसकी ख्याति राजा तक पहुंची राजा ने दान शीला और स्वरूपवती उस नर्मदा को महल में उपस्थित होने के लिये नौकरों को भेजा। नौकरों ने आकर उसे राजा की आज्ञा कह सुनाई। इस आज्ञा को सुनते ही वह गहरे विचार में पड़ गई। और मन ही मन सोचने लगी कि यदि मैं तरकीब से काम न लेकर एक दम चलने से मना कर दूंगी तो ये लोग मुझे जबरदस्ती घसीट कर वहां ले जायंगे। उसमें मेरा कुछ भी वश नहीं चलेगा इससे तो यही अच्छा है कि मैं विवेक बुद्धि और स्थिरता से काम लूं। कहा भी है कि-

> बुद्धिर्यस्य बलंतस्य निर्बुद्धेस्तु कुतो बलम्।
> पश्य सिंहो मदोन्मत्तः शशकेन निपातितः॥

भावार्थ—जिसके पास में बुद्धि है उसी के समीप बल है क्योंकि बुद्धि रहित व्यक्ति के पास बल कहां से आसकता है। दृष्टान्त भी इसका सच्ची है कि बुद्धि के द्वारा एक छोटे से निर्बल खरगोश ने मदोन्मत्त एवं पराक्रमी सिंह को भी कुंए में

डाल दिया। इसी विचार को ध्यान में रख कर नर्मदा भी उन लोगों के साथ चली। रास्ते में चलते २ उसने एक बहुत अच्छा उपाय अपने सतीत्व धर्म की रक्षा के लिये सोच ही निकाला उसने अपने हृदय में यह प्रतिज्ञा करली कि चाहे मेरे प्राण चले जाँय पर मैं अपने शीलव्रत को कभी भंग न करूंगी।

इस तरह दृढ़ संकल्प करती हुई वह रण-वास के समीप पहुंचने को ही थी कि रास्ते में उसने दुर्गंधित जगह देखी जहां पर बहुत दिनों से पड़ा कीचड़ व जल सड़ रहा था। उसने उस स्थान को अपने उपाय के लिये उपयुक्त समझ कर फलस्वरूप नौकरों से कहा कि मुझे बहुत प्यास लगी है तुम इस गाड़ी को यहीं छोड़ कर एक दम पानी लाओ।

नौकरों का उधर जाना ही था कि वह गाड़ी से उतर कर एक दम उस कीचड़ में लौटने लगी! और जोर २ से चिल्ला २ कर कहने लगी कि अहा! इस कीचड़ में कैसी अच्छी सुगंधि आती है। यह जल कैसा अमृत तुल्य है। ऐसा सुनकर लोगों की भीड़ एकत्रित हो गई। वहां लोगों की भीड़ देखकर वह और भी जोर से उन्हें गालियां बकने लगी और साथही यह भी कहने लगी कि मैं इन्द्राणी हूँ, वाणी हूँ, लक्ष्मीहूँ,

आदि इस प्रकार वह अपने को पागल के समान सिद्ध करने लगी। लोगों ने भी यही समझा कि इसपर भूत प्रेतादि का प्रकोप हो गया है। राजा भी इस घटना को सुनकर अवाक् रह गया। उसने एकदम बड़े २ प्रसिद्ध वैद्यों को एवं मन्त्र पाठियों को उस का उपचार करने के लिये बुलवाया।

वे आकर उसका हर तरह से इलाज करने लगे। लेकिन जहां रोग ही नहीं तो उसका इलाज क्या हो ? वे लोग उसके रोग का पता नहीं लगा सके। उनको देखते ही उसने भयंकर रूप को धारण किया और लाल २ नेत्रों से उनको डराने लगी। उन्होंने इस रोग को असाध्य सिद्ध कर बड़ी मुश्किल से पीछा छुड़ाया।

बस ! अब वह स्वतन्त्र हो गई; लोग उसको पागल समझने लगे। लड़कों का झुंड का झुंड उसके चारों ओर घिरा हुआ रहता था।

पागल तो बनी हो थी फिर अपना पागलपन सिद्ध करने में क्यों कमी रखती उसने पत्थरों से उन्हें भगाना शुरू किया और साथ ही साथ अपने हृदय में धर्म की भावना भी भाने

लगी इधर जिनदेव भी उसको जहां तहां इस शहर में ढूंढने लगा।

अचानक एक दिन शाम के समय उसने नर्मदा को एकांत में अर्हद्भक्ति करते हुये देखा। वह बहुत विस्मित हुआ और विचार करने लगा कि यह तो पागल थी इसके मुंह से इतना शुद्ध और भक्तिरस से भरा हुआ स्तवन किया जा रहा है यह क्या बात है? कहीं यह नर्मदासुन्दरी ही तो न हो ऐसा अनुमान कर वह उसके समीप गया। और सन्मुख जाकर स्तवन को सुनने लगा। वह स्तवन इतना रोचक व भावपूर्ण था कि इसकी भी गर्दन उसके साथ २ हिलने लगी। यह देख कर नर्मदा सुन्दरी ने उसे एक श्रावक समझा। कुछ देर पश्चात् जिनदेव ने अपने भ्रम को दूर करने के लिये नर्मदा से उसका नाम पूछा लेकिन उस समय को उपयुक्त नहीं समझ कर उसने दूसरे दिन तालाब के पीछे जंगल में मिलने के लिये कहा। जिनदेव इस बात का इच्छुक था ही, ठीक समय पर दूसरे दिन वे दोनों वहां पहुंच गये। जिनदेव ने उसको एक आदर्श महिला समझ कर अपना परिचय देना उचित समझा। उसने बतलाया कि मैं वीरदास का प्रियमित्र जिनदेव हूँ। मुझे यहां उसने नर्मदा सुन्दरी को ढूंढने के लिये भेजा है।

बस! मेरा इतना ही परिचय है । अब आप बतलाइये कि श्राविका होते हुये आप की यह दुर्दशा क्यों है ? मैं इसे जानकर आपके संकट को दूर करने का हर तरह से प्रयत्न करूंगा। यह सुनते ही नर्मदा ने भी अपना परिचय शुरू से अंत तक कह सुनाया । उसे सुनकर जिनदेव को बहुत दुःख हुआ और उसने ऐसी आपत्ति में भी शीलव्रत की किस उत्तम तरकीब से रक्षा की है । वह इस बात की मुक्तकण्ठ से प्रशंसा करने लगा । उसने नर्मदा से कहा कि अच्छा चिन्ता मत करो। मेरी इस तरकीब को सवेरे काम में लाना। भगवान चाहे तो कल ही सब संकट दूर हो जायगा।

दूसरे दिन प्रातःकाल में ही जिनदेव ने घी से भरे हुये मिट्टी के अनेक घड़ों को इकट्ठे किये। इतने में ही पागलपने को दिखलाती हुई नर्मदा वहां आ पहुंची और हल्ला मचा २ कर उन मिट्टी के घड़ों को फोड़ने लगी। यह देख कर जिनदेव रोता हुआ राजा के पास गया और कहने लगा कि महाराज! इस पगली ने मेरे घी के घड़ों को फोड़ कर बड़ा नुकसान पहुंचाया है। राजा ने उसको बाहर का व्यापारी जान कर कहा कि ठीक है अगर यह यहां रहेगी तो और भी अनेक नुकसान करेगी। इसलिये हमारे आग्रह से इसे बांध कर समुद्र के उस

पार ले जाकर छोड़ दो। वह और चाहता ही क्या था तुरन्त ही बड़ी मज़बूत रस्सी से नर्मदा को बांध कर नाव में ले गया राजा व प्रजा ने भी इस बला को टली हुई देख कर जिनदेव को सन्मानपूर्वक रवाना कर दिया। वह भी उसे लेकर भृगुपुर को गया। वहां से कुछ समय पश्चात् ही नर्मदापुर को चला गया। नर्मदा के माता पिता नर्मदा को देख कर बहुत प्रसन्न हुए। और बहुत प्रेम पूर्वक उससे मिले। साथ ही साथ जिनदेव का भी खूब सत्कार किया और इस कार्य का बहुत आभार माना। पूछने पर नर्मदा ने अपना कुल हाल ज्यों का त्यों कह सुनाया। उसे सुनकर उन्हें बड़ा दुःख हुआ। ऐसा मालूम हुआ मानो उन्होंने ही उस दुःख का अनुभव किया हो। वे अपने को भी धन्य समझने लगे कि हमारे कुल में कैसी कन्या का जन्म हुआ है कि उसने अनेक आपत्तियों के आजाने पर भी हमारे कुल को उज्ज्वल ही किया है। ऐसी निरपराध बालिकाओं पर जो कलंक का टीका बिना कारण लग जाता है यह पूर्व जन्म के अशुभ कर्मों का ही उदय समझना चाहिये। थोड़े दिनों बाद वहां पर एक मुनिराज पधारे उनके दर्शन करने के लिये वे सब नर्मदासुन्दरी सहित वहां पहुंचे। उनकी वंदना कर सब वहां बैठ गये और शांति से धर्मोपदेश सुनने लगे। उनका आशय संसार की अनित्यता पर था और वे इसकी क्षण

भगुन्ता पर अपना भाव पूर्ण विवेचन कर रहे थे। उन्होंने बतलाया कि संसार में जीव कर्म से ही सुख दु:ख प्राप्त करता है और अपने अमूल्य नर भव को व्यर्थ नष्ट कर देता है कहा भी है :—

काहू घर पुत्र जायो काहू के वियोग आयो,
काहू राग रंग काहू रोआ रोई करी है
जहां भान ऊगत उछाह गीत देखे जात,
सांझ समै ताहि थान हाय हाय परी है ॥
ऐसी जग रीति को न देख भयभीत होय,
हा हा नर मूढ़ तेरी मति को न हरी है।
मानुष जनम पाय सोवत विहाय जाय,
खोवत करोरन की एक एक घरी है ॥१॥

उसको सुनकर एकदम वीरदास हाथ जोड़ कर बोला कि महाराज, मेरे भाई की पुत्री नर्मदा ने ऐसे कौन से कर्म किये थे जिनके कारण से इसे इतने कष्ट उठाने पड़े यह सुन कर गुरू महाराज अमृतमयी वाणी से कहने लगे कि जो भरतक्षेत्रवर्ती विन्ध्यपर्वत में बहने वाली जो नर्मदा है, अधिष्ठात्री देवी [illegible] होने के कारण वहां रहे हुये मुनिराज को [illegible] लगी कि यह

प्राणी है जो मेरे स्थान पर आकर भी मेरी पूजा आदि नहीं करता है। इस लिये उसने कई तरह के उपसर्ग किये। किन्तु मुनि अपने ध्यान से विचलित नहीं हुये और शांतिपूर्वक उसको सहन करने लगे। इस विचित्र घटना को देख कर वह अवाक् रह गई और चुपचाप उनके सामने खड़ी हो गई तब मुनिराज ने उसको सदुपदेश दिया इससे वह सम्यक्त्व धारिणी हो गई। और वहीं से वह मर कर तुम्हारे भाई की पुत्री नर्मदा सुन्दरी हुई है। नर्मदा नदी में स्नान करने का दोहद भी इसी कारण से हुआ था। मुनि के ऊपर उपसर्ग करने के कारण जो निकाचित कर्म बंध हुआ था उसी का यह परिणाम है कि इतने दिन कष्ट भोगना पड़ इस पूर्वभव की रोमाञ्चकारी घटना को सुनकर नर्मदा को वैराग्य उत्पन्न हो गया और मुनिराज के समक्ष जिनदीक्षा धारण की। कुछ समय तक उसने तपश्चर्या करके अपने कर्मों की निर्जरा की। तथा भ्रमण करते २ वह उसी कूपचन्द्रपुर में आई जहां कि महेश्वरदत्त अपनी नई विवाहिता स्त्री के साथ सानन्द रहता था। धर्मोपदेश के समय महेश्वरदत्त वहां पहुंचा ही था कि नर्मदा सुन्दरी ने उसको पहिचान लिया। उसने अपने पति को सच्चे रास्ते पर लाने के लिये आज स्वर विज्ञान पर ही उपदेश देना शुरू किया। उसने वतलाया कि अगर इस प्रकार का शब्द हो तो वक्षस्थल पर यह रेखा होती

है। यह शब्द हो तो मनुष्य के शरीर का यह रंग होता है। इस प्रकार की ध्वनी होती है तो उसकी इतनी आयु होती है। यदि इस प्रकार की आवाज़ हो तो गुह्य स्थान पर मप होता है आदि, इस प्रकार के उपदेश को सुनकर उसे एक दम स्मरण हुआ कि अहो! मेरी स्त्री नर्मदा भी स्वरशास्त्र को भलीभांति जानने वाली थी। और उसने इसीके अनुसार बतलाया था। अहा! मैंने उस निरपराधिनी केसाथ कैसा दुष्ट व्यवहार किया? मैं कितना पापी हूँ कि बिना विचार किये ही मैंने झूठा कलंक उसके सिर पर मढ़ दिया। एक बड़े भारी रत्न को प्राप्त कर मुझ निर्भागी ने उसे खो दिया। स्त्री की हत्या करने वाले मुझ पापी की मृत्यु के बिना शुद्धि नहीं होगी। इस प्रकार का वह विलाप करने लगा। इसे सुनकर नर्मदा ने कहा कि मैं नर्मदा अभी जीवित हूं। मैंने इस २ प्रकार व्रत को धारण किया है। अब तुम विलाप मत करो, तुम मेरे अब धर्मबन्धु हो। शुद्ध संयम को धारण करके अपने पापों को धोओ और उससे अपनी आत्मा को निर्मल करो।

इस बात को सुनकर महेश्वरदत्त ने विनय से कहा कि मैंने आपको घोर दुःखों के बीच में पटक दिया था। आप मुझे क्षमा कीजिये! क्षमा कीजिये!! इसपर नर्मदा ने सान्त्वना देते

हुए कहा कि देव मन को तुम्हारा इस में कोई दोष नहीं था। तुम तो केवल निमित्तमात्र थे। जो कुछ हुआ है वह मेरे निकाचित्त कर्म बन्ध का ही कारण था। तुम अब व्यर्थ के शोक को छोड़ कर आत्म साधन करो। वह वहां से जाकर अपने गुरु के समीप दीक्षा लेकर आत्म कल्याण करने लगा। इस तरह नर्मदा सुन्दरी ने अपने कल्याण के साथ ही साथ पति का भी कल्याण किया। धन्य है! ऐसी जाज्वल्यमान जैन समाज के स्त्री रत्नों को जिन्होंने संसार को देदीप्यमान कर अपना नाम अजर अमर कर दिखाया है और हमारी माता व बहिनों के लिये आदर्श मार्ग छोड़ दिया है।



*निकल रहा है!* *निकल रहा है!!*

## आठवां पुष्प

## भरत बाहुबली

युद्ध संसार में होते ही हैं। इन दोनों भाइयों ने किस वीरता से युद्ध किया है। तथा मन्त्रियों की बुद्धिमानी ने किस बढ़िया उपाय से हज़ारों आदमियों के संहार को बचा दिया है। इतना ही नहीं अन्त में दोनों भाइयों ने अपना आत्मकल्याण किस विचित्रता से किया है। यह सब बातें आप इस ट्रैक्ट में जान सकेंगे।



## श्री जैनधर्म प्रचारक-मंडल अजमेरके मुख्य उद्देश्य।

१—जैनधर्म से अनुराग रखने वाले व्यक्तियों के साथ सहानुभूति प्रकट करना।

२—जैनधर्म के सिद्धान्तों की ओर लक्ष्य रखते हुए जैन-समाज की भिन्न २ सम्प्रदायों से अविरुद्ध शिक्षा का प्रचार करना तथा गांव २ में पाठशालाओं की स्थापना करना।

३—जिन २ बातों में सभी सम्प्रदाय मिलकर कार्य कर सकती हैं ऐसे संगठन का प्रचार करना।

नोट—प्रत्येक जैन महानुभाव का कर्तव्य है कि इस आदर्श कार्य का हर तरह से सहयोगी हो।

### जैनसाहित्य सीरीज़ के नियम—

१—दलबन्दियों को प्रोत्साहन देनेवाली पुस्तकें बिलकुल प्रकाशित नहीं की जायगी।

२—जो महानुभाव अपनी ओर से इन पुस्तकों को अमूल्य वितरण करने के लिए एक साथ कम से कम १०० प्रति खरीदेंगे उनको ५) रु० में १००, २॥।) रु० में ५० तथा १॥) रु० में २५ पुस्तकें दी जा सकेंगी। (डाक खर्च अलग होगा)

३—स्थानीय महाशय १ रु० ४ आना व बाहर के एक सज्जन २) रु० तथा तीन महानुभाव मिलकर एक पते से ४॥) रु० पहिले भेज देंगे उनको एक वर्ष तक कुल ट्रैक्ट जो संख्या में २४–२५ के लगभग होंगे घर बैठे भेज दिये जायंगे। (दो रु० व साढ़े चार रु० में डाकखर्च भी सम्मिलित है)

पत्र व्यवहार करने का पता—

**राजमल लोढ़ा जैन शास्त्री, मंत्री.**

श्री जैन धर्म प्रचारक मण्डल, अजमेर।

गांव २ में एजेन्टों की आवश्यकता है।

## इन ट्रेक्टों के विषय में कुछ और सम्मतियां

छोटे बड़े सब के लिये उपयोगी, भाषा ऐसी सरल है वाचक सहज से समझ लेते हैं। मुझे पूर्ण आशा है कि जनता इन पुस्तकों की खूब कदर करेगी।

बाबू नांदमल 'रायबहादुर' गवर्नमेन्ट पेन्शनर अजमेर

I have read with much pleasure the story books written by Pandits Vidya Kumar and Rajmal. The stories are judiciously selected conveniently short and written in simple and intelligible Hindi. They, therefore, naturally appeal to those who have neither the time nor inclinations to read longer and more elaborate works. I trust the books will be widely read and appreciated.

**JAWAHAR LAL B. A**

*Headmaster Oswal Jain High School, Ajmer*

अजमेर (राजपूताना) में जैन साहित्य सीरीज़ स्थापित की गई है। अभीतक उसकी तरफ़ से पांच पुष्प प्रकट हो चुके हैं। प्रथमानुयोग की कथाओं का अच्छा संचय किया है। आगामी चलकर यह सीरीज़ अच्छी उन्नति कर दिखायगी।

**पं० किशोरीलाल शास्त्री, सहायक सं० 'जैनगजट'**

ये ट्रेक्ट जैन धर्म प्रचारक मंडल अजमेर से प्रकाशित हुए हैं। इनके लेखक व संपादक विद्याकुमार शास्त्री न्यायतीर्थ और राजमल लोढ़ा जैन शास्त्री हैं। प्रत्येक का मूल्य एक आना है। प्रथमानुयोग शास्त्रों में से उठा कर आजकल की सरल भाषा में ये कथाएं लिखी गई हैं। संपादकों का उद्देश्य बहुत उत्तम है। मध्यम श्रेणी के पाठक पठिकाओं के लिये ये ट्रेक्ट अवश्य उपयोगी होंगे।

—जैनजगत